हमारे कान उसकी पूरी क़दरशनासी न कर सकें, लेकिन दिमाग़ उसकी अज़मत से मुतास्सिर हुये बग़ैर नहीं रह सकता। दर असल अशिया ओ मानी[1] के तमाम मुरक्कब[2] मिज़ाजों की तरह मुसीक़ी का मिज़ाज भी तरकीबी वाक़े हुआ है और सारा मामला मुफ़रद-असवात लय ओ अलहान[3] की तालीफ़[4] से वजूदपिज़ीर[5] होता है। इन मुफ़रद अजज़ा[6] की बराबर तरकीब का तसविया और तनास्सुब जिस क़दर दक़ीक़ और नाज़ुक होता जायेगा, मुसीक़ी की गहराइयाँ उतनी ही बढ़ती जायेंगी। इस ऐतबार से अठारहवीं और उन्नीसवीं सदी के योरप का फ़न्ने-मुसीक़ी फ़िक्रे-इंसानी की दिक़्क़त अफ़रीनियों[7] का एक ग़ैर मामूली नमूना है और जरमनी के बाकमालाने-फ़न ने तो इस बाब में बड़ी ही सहरकारी[8] की है।

हक़ीक़त यह है कि मुसीक़ी और शायरी एक ही हक़ीक़त के दो मुख्तलिफ़ जलवे हैं, और ठीक एक ही तरीक़े पर ज़हूरपिज़ीर[9] भी होते हैं। मुसीक़ी का मुअल्लिफ़ इलहान के अजज़ा को वज़न और तनासुब के साथ तरकीब दे देता है, उसी तरह शायर भी अल्फ़ाज़ ओ मानी के अजज़ा को हुस्ने-तरकीब के साथ बाहम जोड़ देता है:

**तू हिना बस्ती ओ मन मांनीये-रंगीं बस्तम**[10]

जो हक़ायक़ शेर में अल्फ़ाज़ ओ मानी का जामा पहन लेते हैं, वही मुसीक़ी में इलहान ओ ईक़ाअ[11] का भेस इख्तियार कर लेते हैं। नग़मा भी एक शेर है लेकिन उसे हर्फ़ ओ लफ़्ज़ का भेस नहीं मिला। उसने अपनी रूहे-मानी के लिये नवाओं का भेस तैयार कर लिया:

**वलउज़्नु तअश्शक़ु क़ब्ललऐनि अहियाना**[12]

यह क्या बात है कि बाज़ इलहान दर्द ओ अलम के जज़्बात बरअंगेख्ता[13] कर देते हैं, बाज़ के सुनने से मुसर्रत ओ इंबिसात[14] के जज़्बात उमड़ने लगते हैं? बाज़ की लय ऐसी होती है जैसे कह रही हो कि ज़िंदगी और ज़िंदगी के सारे हंगामे हेच हैं। बाज़ की लय ऐसी महसूस होती है जैसे इशारा कर रही हो कि:

**यारां सलाये आम स्त, गर मीकुनेद कारे!**[15]

---

१. शब्द और अर्थ २. मिश्रित ३. एक आवाज़ और लय ४. मिलने से ५. बनता है ६. एक एक चीज़ों की ७. गूढ़ रचनाओं का ८. जादूगरी ९. व्यक्त होते हैं १०. तू हिना बाँधता है और मैं रंगीन मानी बाँधता हूँ। ११. राग १२. और कभी-कभी आँख से पहले कान मुग्ध हो जाते हैं १३. उभारना १४. खुशी और आनंद १५. यारो आम बुलावा है अगर काम करना हो तो।

ये वही मानी हैं जो मुसीक़ी की ज़बान पर उभरने लगते हैं। अगर ये शेर का जामा पहन लेते तो कभी हाफ़िज़ का तराना होता, कभी ख़ैयाम का ज़मज़मा, कभी शेली (Shelley) की मातम सराइयाँ होतीं, कभी वर्डसवर्थ (Wordsworth) की हक़ायक़ सराइयाँ :

**दरीं मैदाने-पुरनैरंग हैरान स्त दानाई**
**कि यक हंगामा आराई ओ सद किश्वर तमाशाई ![1]**

यह अजीब बात है कि अरबों ने हिन्दुस्तान के तमाम अ़ुलूम ओ फ़ुनून में दिलचस्पी ली लेकिन हिन्दुस्तान की मुसीक़ी पर एक ग़लत अंदाज़ नज़र भी न डाल सके। अबू रेहान अलबरूनी ने किताबुलहिंद में हिन्दुओं के तमाम अ़ुलूम ओ अक़ायद पर नज़र डाली है और एक बाब फ़ीकुतुबिहिम फ़ी साइरिलअ़ुलूम[2] भी लिखा है। मगर मुसीक़ी का उसमें कोई ज़िक्र नहीं। डाक्टर इदवर्ड सख़ाऊ (Sachau) ने अलआसारुल-बाक़िया के मुक़दमे में अलबरूनी का एक मकतूब दर्ज किया है, जिसमें उसने अपनी तमाम मुसन्निफ़ात[3] का बतफ़सील ज़िक्र किया था। लेकिन उसमें भी इस मौज़ू पर कोई तसनीफ़ नज़र नहीं आती, हालांकि यह वो ज़माना था जब हिन्दुस्तान के नायक सुल्तान महमूद और सुल्तान मसऊद के दरबारों में अपने कमालाते-फ़न की नुमायश करने लगे थे। और हिन्दुस्तान के ढोल और बाजे ग़ज़नी के गली कूचों में बजाये जा रहे थे। ग़ालिबन इस तग़ाफ़ुल[4] की वजह कुछ तो यह होगी कि अ़ुलूमे-अक़लिया[5] के शौक़ ओ इश्तग़ाल ने इसकी बहुत कम मोहलत दी कि फ़ुनूने-लतीफ़ा[6] की तरफ़ तवज्जो करते और कुछ यह बात भी होगी कि अरबों का ज़ौक़े-समाअ़[7] हिन्दुस्तान के ज़ौक़े-समाअ़ से इस दर्जे मुख़्तलिफ़ था कि एक के कान दूसरे की नवाओं से बमुश्किल आश्ना हो सकते थे।

हिन्दुस्तान की मुसीक़ी की तरह हिन्दुस्तान के ड्रामों से भी अरब मुसन्निफ़ यकक़लम नाआश्ना रहे। अलबेरुनी ने संस्कृत की शायरी और फ़ने-अरूज़[8] का बतफ़सील ज़िक्र किया है, लेकिन नाटक का कोई ज़िक्र नहीं करता। हालांकि यूनानी अदबियात की भी एक ख़ास और मुमताज़ चीज़ नाटक है।

ख़ुद यूनान के फ़ुनूने-अदबिया के साथ भी अरबों ने ऐसा ही तग़ाफ़ुल बरता। यूनान की शायरी की उन्हें बहुत कम ख़बर थी। होमर और सोफ़ाक्लीस वग़ैरहुमा के नाम उन्हें अरस्तू के मक़ालात और अफ़लातून की जमहूरियत

---

१. इस जादूभरी दुनियां में अक़्ल हैरान है। एक शोर हो रहा है और सैकड़ों मुल्क तमाशा देख रहे हैं २. कुल इल्मों की किताबों के बयान में। ३. रचनाओं का ४. ग़फ़लत, उपेक्षा ५. दिमाग़ी ज्ञान ६. ललित कला ७. श्रवण की रुचि ८. काव्यशास्त्र।

से मालूम हो गये थे, लेकिन इससे ज्यादा कुछ मालूम न कर सके। इब्नरुश्द ने "कामेडी" और "ट्रेजेडी" की जो तारीफ़ अपनी शरह में की है उससे अंदाज़ा किया जा सकता है कि यूनानी ड्रामे की हक़ीक़त से उसका दिमाग़ किस दर्जे नाआश्ना था। कामेडी को हज्व[1] और ट्रेजेडी को मदह[2] से ताबीर करता है!

यह बात भी साफ़ नहीं हुई कि यूनानी फ़ने-बलाग़त[3] से अइम्माये-बलाग़ते-अरब[4] कहाँ तक मुतास्सिर हुये थे? बज़ाहिर उन्होंने इसे क़ाबिले-ऐतना[5] नहीं समझा। अरस्तू के मक़ालात खताबत और शायरी पर अरबी में मुंतक़िल हो गये थे और इब्ने रुश्द ने अपनी शुरूह[6] में इन्हें भी शामिल किया है। लेकिन अरब अइम्मये-फ़न[7] न तो इसकी रूह समझ सके और न बलाग़ते-अरबी की सरगरानियों ने इसकी मोहलत दी कि समझने की कोशिश करते। अरस्तू ने अपने दोनों मक़ालों में जो कुछ लिखा है वो तमामतर यूनानी खताबत और शायरी के नमूनों पर मबनी[8] है और अरबी दिमाग़ उनसे आश्ना न था। आपने इब्ने क़ुद्दामा की नक्दुश्शेर का ज़रूर मुताला किया होगा। चौथी सदी के बग़दाद के इल्मी हल्क़े में उसका नश्वोनुमा हुआ था और वो नस्लन रूमी था। चंद साल हुए इस्कोरियाल (स्पेन) के कुतुबखाने में एक किताब का सुराग़ मिला जिसकी लोह पर "नक़्दुन्नस्र" दर्ज था। मगर मुसन्निफ़ का नाम मिटा हुआ था। बहुत ग़ौर करने से अबू जाफ़र इब्ने-क़ुद्दामा से मिलते-जुलते हुरूफ़ दिखाई देने लगे। जब इस नाम की किताब दुनिया के कुतुबखानों की फ़हरिस्तों में ढूँढ़ी गई तो मालूम हुआ कि कोई दूसरा नुस्खा इसका मौजूद नहीं। इस्कोरियाल के कुतुबखाने में ज्यादातर वही किताबें हैं जो सतरहवीं सदी में सुल्तान मराकश के दो जहाज़ों की लूट से स्पेन के हाथ आई थीं। चूंकि इस ज़माने में इस्लामी ज़खीरों को तबाह करने की मसीही सरगर्मियाँ ठंडी पड़ चुकी थीं, इसलिये इन्हें ज़ाया नहीं किया गया और इस्कोरियाल की खानक़ाह में रख दी गईं। यक़ीनन यह नुस्खा भी इसी लूट में आ गया होगा। पिछले दिनों जामा मिसरिया के इदारे[9] ने इसका अक्स हासिल किया और डाक्टर मंसूर और डाक्टर ताहा हुसैन की तसरीह[10] ओ तरतीब के बाद छपकर शाया हो गया। दोनों ने इस पर अलग अलग मुक़दमे भी लिखे हैं। बज़ाहिर इसमें शक करने की कोई वजह मालूम नहीं होती कि यह रिसाला भी नक्दुश्शेर के मुसन्निफ़ ही की क़लम से निकला है। रिसाले के उसलूबे-बयान में मंतक़ी

---

१. किसी की बुराई करने को हज्व कहते हैं २. स्तुति ३. अलंकार शास्त्र ४. अरब के अलंकार शास्त्र के मुखिया ५. ध्यान देने योग्य ६. टीकाओं में ७. इस फ़न के मुखिया ८. आधारित है ९. संस्था १०. टीका।

तरीक़े-बहस[१] श्रो तहलील[२] साफ़ नुमायां है जो आगे चलकर फ़न्ने-बलाग़त पर बिल्कुल छा गया। लेकिन उसूले-फ़न ख़ालिस अरबी हैं और अमसाल ओ नज़ायर[३] में भी बाहर के असरात की कोई परछाईं दिखाई नहीं देती। अलबत्ता बलाग़त की हक़ीक़त पर बहस करते हुये यूनान और हिन्दुस्तान के बाज़ अक़वाल[४] जाहिज़ के हवाले से नक़ल कर दिये हैं और वो सबने नक़ल किये हैं।

लेकिन अरबों ने जो तग़ाफ़ुल यूनानी अदबियात से बरता था, वो उसके फ़न्ने-मुसीक़ी से बरत नहीं सकते थे। क्योंकि ख़ुद अरबों का फ़न्ने-मुसीक़ी कुछ न था, और जितनी कुछ इमारत भी उन्होंने उठाई थी उसका तमामतर मवाद ईरान की [illegible] के खंडरों से हासिल किया गया था :

**नवाये-बार बद मांद स्त ओ दस्तां !**[५]

चुनांचे काफ़ी तसरीहात मौजूद हैं जिनसे मालूम होता है कि यूनान के फ़न्ने-मुसीक़ी पर अरबी में किताबें लिखी गई और रियाज़ी की एक शाख़ की हैसियत से इसका आम तौर पर मुताला किया गया। यूनानियों ने आसमान के बारह फ़र्ज़ी बुर्जों की मुनासिबत से रागनियों की बारह बुनियादी तक़सीमें की थीं और हर रागनी को किसी एक बुर्ज की तरफ़ मंसूब कर दिया था। अरबों ने भी इसी बुनियाद पर इमारत उठाई। यूनान और रोम के आलात में से क़ानून और अरग़नून (आरगन) आम तौर पर रायज हो गये थे। अबू-नसर फ़ाराबी ने क़ानून पर एक मुस्तकिल रिसाला भी लिखा है। इख़्वानुस्सफ़ा के मुसन्निफ़ों को भी मुसीक़ी से ऐतना करना पड़ा।

सिंध के नौआबाद अरब हिन्दुस्तान की मुसीक़ी से जो इन अतराफ़ में रायज होगी ज़रूर आश्ना हुये होंगे। लेकिन तारीख में सिंध के अरबी अहद के हालात इतने कम मिलते हैं कि जज़्म[६] के साथ कुछ नहीं कहा जा सकता। अलबत्ता छठी सदी हिजरी से शुमाली हिन्द और दकन के नये इसलामी दौरों का जो सिलसिला शुरू हुआ, उनसे हम मुसलमानों के ज़ौक़ और इश्तग़ाल के नतायज बआसानी निकाल सकते हैं। अब हिन्दुस्तान के अ़लूम ओ फ़ुनून मुसलमानों के लिये ग़ैर मुल्की नहीं रहे थे बल्कि ख़ुद उनके घर की दौलत बन गये थे। इसलिये मुमकिन न था कि हिन्दुस्तानी मुसीक़ी के इल्म ओ ज़ौक़ से वो तग़ाफ़ुल बरतते। चुनांचे सातवीं सदी में अमीर ख़ुसरो जैसे मुज्तहिदे-फ़न का पैदा होना इस हक़ीक़ते-हाल का वाजह[७] सुबूत है। इससे साबित होता है कि अब हिन्दुस्तानी मुसीक़ी हिन्दुस्तानी मुसलमानों की मुसीक़ी बन चुकी

---

१. न्याय शास्त्र के तरीक़े की बहस २. हल करने का तरीक़ा ३. मिसाल और नज़ीरें ४. क़ौल का बहुवचन ५. वारबद का गाना और उसकी रागनी रह गई है ६. पूर्ण अधिकार के साथ ७. स्पष्ट।

थी और फ़ारसी मुसीक़ी ग़ैर मुल्की समझी जाने लगी थी। साज़गरी, एमन और खयाल तो अमीर ख़ुसरो की ऐसी मुज्तहिदाना इख़्तिराआत[1] हैं कि जब तक हिन्दुस्तानियों की आवाज़ में रस और तार के ज़ख्मों में नग़्मा है, दुनिया उनका नाम नहीं भूल सकती। मसनवी क़िरानुस्सअदैन में ख़ुद कहते हैं:

**ज़मज़मये "साज़गरी" दर "इराक़"**
**कर्दा ब गुल बांगे-इराक़ इत्तिफ़ाक़![2]**

कौल, तराना, सोहला तो गाने की ऐसी आम चीज़ें बन गई हैं कि हर गवैये की ज़बान पर हैं हालांकि ये सब इसी अहद की इख़्तराआत हैं। क्लासीकल मुसीक़ी इनसे आश्ना न थी।

ग़ालिबन मुसलमान पादशाहों से भी पहले मुसलमान सूफ़ियों ने इसकी सरपरस्ती शुरू कर दी थी। मुल्तान, योधन, गोर और देहली की ख़ानक़ाहों में वक़्त के बड़े बड़े बाकमाल हाज़िर होते थे और बरकत ओ क़ुबूलियत के लिये अपना अपना जौहरे-कमाल पेश करते थे। जहाँ तक सलातीने-हिंद का ताल्लुक़ है ख़िलजी, और तुग़लक़ के दरबारों में हिन्दुस्तानी मुसीक़ी की मक़बूलियत और क़दरदानियों के वाक़यात तारीख में मौजूद हैं। लेकिन जिस शाही ख़ानदान ने हिन्दुस्तानी मुसीक़ी से बहैसियत एक फ़न के ख़ास ऐतना[3] किया वो ग़ालिबन जौनपुर का शरकी ख़ानदान था। चुनांचे इसी अहद में खयाल आम तौर पर मक़बूल हुआ और ध्रुपद की जगह इससे अहले-फ़न ऐतना करने लगे। इसी अहद के लगभग दकन के बहमनी और निजाम-शाही ख़ानदानों का और फिर बीजापुरी बादशाहों का शौक़ ओ ज़ौक़ नुमायां होता है। चूंकि उस ज़माने में दकन और मालवा की सरज़मीन मुसीक़ी के इल्म ओ अमल का तख़्तगाह बन गई थी इसलिये यह क़ुदरती बात थी कि मुसलमान पादशाहों की सरपरस्ती उसे हासिल हो जाती। इब्राहीम आदिल शाह तो बक़ौल ज़हूरी के इस अक़लीम का जगतगुरु था और उसके शौक़े-मुसीक़ी ने बीजापुर के घर-घर में वज्द ओ समाअ[4] का चिराग़ रोशन कर दिया था। ज़हूरी उसकी मदह[5] में क्या ख़ूब कह गया है:

**मुरव्वत कर्दा शबहा बर तू सैरे-बाम ओ दर लाज़िम**
**नमी बाशद चिराग़े ख़ानाहाये - बेनवायां रा[6]**

मालवा, बंगाल और गुजरात के पादशाहों के ज़ाती इश्तग़ाल ओ ज़ौक़

---

१. आविष्कार २. ज़मज़मा साज़गरी का इराक़ से मेल कर दिया। ३. ध्यान दिया ४. मस्ती में झूमना ५. तारीफ़ ६. तुझ पर रातों ने मेहरबानी की है कि तेरे कोठे और दरवाज़ों की सैर करें और जो गाना नहीं जानते उनके घर में चिराग़ तक नहीं जलता।

के वाक़यात तारीख़ में बकसरत मिलते हैं। गोर के सलातीन मुल्की ज़बान और मुल्की मुसीक़ी दोनों के सरपरस्त थे। चुनांचे बंगाली ज़बान की क़दीम शायरी ने तमामतर उन्हीं की सरपरस्ती में नश्वोनुमा पाई। मालवे के बाज़बहादुर को तो रूपमती के इश्क़ ने हिन्दी का शायर भी बना दिया था और मुसीक़ी का माहिर भी। आज तक मालवा के घरों से उसके दुहरों की नवायें सुनी जा सकती हैं।

अकबर की क़दरशनासियों से इस फ़न को जो उरूज[1] मिला उसका हाल आम तौर पर मालूम है। अबुलफ़ज़ल ने उन तमाम बाकमालों का ज़िक्र किया है जो फ़तेहपुर और आगरा में जमा हो गये थे और उनमें बड़ी तादाद मुसलमानों की थी। जहाँगीर ने अपनी तुज़ुक में जा बजा ऐसे इशारे किये हैं जिनसे उसके ज़ाती ज़ौक़[2] और इश्तग़ाल[3] का सबूत मिलता है। उसकी हुस्न-परस्त तबीयत का लाज़मी तक़ाज़ा यही था कि फ़ुनूने-लतीफ़ा[4] का क़दरशनास[5] हो। चुनांचे शायरी, मुसव्वरी,[6] और मुसीक़ी तीनों का दिलदादा और आला दर्जे का कमालशनास[7] था। उसके दरबार में जिस दर्जे शायर, मुसव्विर[8] और गवैये जमा हो गये थे, फिर हिन्दुस्तान की तारीख़ में जमा होने वाले न थे। उसके दरबार के एक मुसव्विर ने एलिज़ाबेथ के सफ़ीर[9] को अपना कमाल दिखा कर हैरान कर दिया था। उसके शायराना ज़ौक़ के लिये उसका यह एक शेर किफ़ायत करता है:

**अज़ मन मताब रुख़ कि नयम बे तू यक नफ़स**
**यक दिल शिकस्तने-तू ब सद ख़ूँ बराबर स्त![10]**

इसी अहद[11] में यह बात हुई कि मुसीक़ी का फ़न भी फ़ुनूने-दानिशमंदी में दाखिल हो गया और उसकी तहसील[12] के बग़ैर तहसीले-इल्म और तकमीले-तहज़ीब[13] का मामला नाक़िस[14] समझा जाने लगा। उमरा ओ शुरफ़ा[15] की औलाद की तालीम ओ तरबियत के लिये जिस तरह तमाम फ़ुनूने-मदारिस[16] की तहसील का एहतिमाम[17] किया जाता था, उसी तरह मुसीक़ी की तहसील का भी एहतिमाम किया जाता। मुल्क के हर हिस्से से बाकमालाने-फ़न की माँग आती थी और देहली, आगरा, लाहौर और अहमदाबाद के

---

१. उत्कर्ष २. रुचि ३. प्रवृत्ति ४. ललित कला ५. गुण पारखी ६. चित्रकारी ७. गुण पारखी ८. चित्रकार ९. दूत १०. मुझसे अपना मुख मत फेर कि तेरे बिना एक क्षण भी नहीं रह सकता। तेरा एक दिल को तोड़ना सौ ख़ून के बराबर है। ११. ज़माने में १२. प्राप्ति, जानकारी १३. तहज़ीब की पूर्णता १४. अपूर्ण १५. अमीर और शरीफ़ १६. मदरसों के हुनर १७. बंदोबस्त।

गवैये बड़ी बड़ी तनख्वाहों पर उमरा श्रो शुरफ़ा के घरों में मुलाज़िम रखे जाते थे। जो नौजवान तकमीले-इल्म के लिये बड़े शहरों में आते वो वहाँ के आलिमों और मुदर्रिसों के साथ वहाँ के बाकमालाने-मुसीक़ी को भी ढूँढ़ते और फिर उनके हल्क़ये-तालीम[1] में ज़ानूये-तहसील[2] तह करते। दक्कन में अहमदनगर, बीजापुर और बुरहानपुर के अहले-फ़न मशहूर थे, दोआबा में देहली और आगरे के और पंजाब में लाहौर, स्यालकोट और झंग के।

उस अहद में ईरान और तूरान से जो अफ़ाज़िल[3] ओ अशराफ़ आते वो हिन्दुस्तानी मुसीक़ी के फ़हम[4] ओ मुनासिबत की ज़रूरत फ़ौरन महसूस कर लेते थे और चंद साल भी गुज़रने नहीं पाते कि उसके मुक़ाम शनास[5] बन जाते थे। मुहम्मद क़ासिम फ़रिश्ता साहबे-तारीख़[6] का बाप माज़िंदरान से आकर अहमदनगर में मुक़ीम हुआ था और फ़रिश्ता की वलादत[7] माज़िंदरान की थी। लेकिन उसे हिन्दुस्तानी मुसीक़ी से इस क़दर शग़फ़[8] हुआ कि इस मौज़ू पर एक पूरी किताब तसनीफ़ कर दी। यह किताब मेरे कुतुबखाने में मौजूद है। अलाउलमुल्क तूसी जो जुलूसे-शाहजहानी[9] के सातवें साल हिन्दुस्तान आया और फ़ाज़िलखाँ के खिताब से मुखातिब हुआ, और फिर औरंगज़ेब के अहद में ओहदये-वज़ारत पर फ़ायज़[10] हुआ, हिन्दुस्तानी मुसीक़ी का ऐसा माहिर समझा जाता था कि वक़्त के असातज़ा[11] उससे इस्तफ़ाज़ा[12] करते थे।

उस अहद के कितने ही मुक़द्दस[13] उल्मा हैं जिनके हालात पढ़िये तो मालूम होता है कि गो मुसीक़ी के इश्तग़ाल से दामन बचाये रहे लेकिन फ़न के माहिर और नुक्ताशनास थे। मुल्ला मुबारक के हालात में खुसूसियत के साथ इसकी तसरीह[14] मिलती है कि हिन्दुस्तानी मुसीक़ी का आलिम ओ माहिर था। अकबर ने उसे तानसेन का गाना सुनाया तो सिर्फ़ इतनी दाद मिली कि "हाँ गा लेता है!"

मुल्ला अब्दुलक़ादिर बदायूनी जैसा मुतशर्रिअ[15] और मुतसल्लिब शख्स भी बीन बजाने में पूरी महारत रखता था। और फ़ैज़ी ने ज़रूरी समझा था कि अकबर की खिदमत में उसकी सिफ़ारिश करते हुये इस मश्शाक़ी का ज़िक्र कर दे। अल्लामा सादुल्ला शाहजहानी जिनकी फ़ज़ीलते-इल्मी[16] और सक़ाहते-तबा[17] का तमाम मुआसिर[18] ऐतराफ़[19] करते हैं, मुसीक़ी और संगीत की हर

---

१. तालीम की मंडली में २. ज्ञान प्राप्ति के लिये आसन लगा कर बैठते थे ३. विद्वान ४. जानकारी ५. पारखी ६. इतिहास लेखक ७. जन्म, पैदाइश ८. लगाव ९. शाहजहाँ के तख्त पर बैठने के १०. नियुक्त ११. उस्ताद १२. लाभ लेते थे १३. ऊँचे १४. व्याख्या १५. कट्टर मज़हबी १६. ज्ञान की महानता १७. स्वभाव की गंभीरता १८. उस ज़माने के लोग १९. स्वीकार।

शाख़ पर नज़र रखते थे और माहिराना राय दे सकते थे। उनके उस्ताद मुल्ला अब्दुस्सलाम लाहोरी थे। उनके हल्क़ये-दर्स की आलमगीरियों ने समरक़ंद और बुखारा तक को मुसख़्ख़र[1] कर लिया था और जब शाहजहाँ ने शहज़ादों की तालीम के लिये तमाम उल्माये-ममलिकत[2] पर नज़र डाली थी तो नज़रें-इंतख़ाव[3] ने इन्हीं की सिफ़ारिश की थी। लेकिन उनके ज़ौके-मुसीक़ी का यह हाल था कि जिस तरह हिदाया और बज़दवी के मुक़ामात हल किया करते थे उसी तरह मुसीक़ी की मुश्किलात भी हल कर दिया करते थे। शेख़ मआली ख़ाँ जो मुल्ला ताहिर पटनी मुहद्दिसे-गुजरात के ख़ानदान से ताल्लुक़ रखते थे और क़ाज़ी-उल-क़ुज़्ज़ात शैख़ अब्दुलवहाब गुजराती के पोते थे उनके हालात में साहबे-मआसिरुल उमरा ने लिखा है कि मुसीक़ी के शेफ़्ता[4] और उसकी बारीकियों के दक़ीक़ा संज थे। मुल्ला शफ़ीआये-यज़दी मुख़ातिब ब दानिशमंदख़ाँ कि सरआमदे उल्माये असर था और शाहजहाँ के दरबार में उसका मुबाहस मुल्ला अब्दुलहकीम सियालकोटी से मालूम ओ मशहूर है, हिन्दुस्तान आते ही हिन्दुस्तानी मुसीक़ी में ऐसा बाख़बर हो गया कि वक़्त के बाक़मालाने-फ़न को उसके फ़ज़्ल ओ कमाल का ऐतराफ़ करना पड़ा। हक़ीम बर्नियर फ़रंसावी साहबे-सफ़रनामा हिन्दासी दानिशमंदख़ाँ की सरकार में मुलाज़िम था और ग़ालिबन उसीकी सोहबत का यह नतीजा था कि हुक्माये फ़िरंग[6] का उसे हममशरब[7] लिखा गया है।

शैख़ अलाउद्दीन जो अपने अहद के मशहूर सूफ़ी गुज़रे हैं और जिनकी एक ग़ज़ल सिमाअ[8] की मजलिस में बकसरत गाई जाती है:

**न दानम आं गुले-राना च रंग ओ बू दारद**
**कि मुर्ग़े - हर चमने गुफ़्तगूये - ऊ दारद**
**निशाते - बादापरस्तां ब - मुंतहा बरसीद**
**हनूज़ साक़िये-मा बादा दर सबू दारद ![9]**

उनके हालात में सब लिखते हैं कि हिन्दुस्तानी मुसीक़ी के माहिर और आलाते-मुसीक़ी[10] के ग़ैरमामूली मश्शाक़[11] थे।

शैख़ जमाली साहबे-सियरुलऔलिया और उनके लड़के शैख़ गदाई, दोनों

---

१. वशीभूत २. राज्य के उस्ताद या विद्वान ३. चुनाव की दृष्टि ४. प्रधान न्यायाधीश ५. अनुरागी ६. फ़िरंगी हकीमों का ७. साथी ८. गाने की ९. मैं नहीं जानता कि उस सुंदर फूल का क्या रंग और ख़ुशबू है कि हर चमन का पंछी उसी की बातें करता है। शराबियों की मस्ती अपनी चरम सीमा को पहुँच गई है और साक़ी ने अभी तक सुराही से शराब ढाली भी नहीं है १०. संगीत के साज़ ११. अभ्यासी, जानकार।

का फ़ने-मुसीक़ी में तवग़ुल[1] मालूम है। दौरे-आख़िर में मिर्ज़ा मज़हर जानजानां और ख़्वाजा मीरदर्द फ़ने-मुसीक़ी के ऐसे माहिर थे कि वक़्त के बड़े बड़े कलावंत अपनी चीज़ें बग़रज़े-इस्लाह[2] पेश करते और उनके सर की एक हल्की सी जुंबिश को भी अपने कमाले-फ़न की सनद तसव्वुर करते।

शैख़ अब्दुलवाहिद बिलग्रामी शेरशाही अहद के एक आली क़दर बुज़ुर्ग थे। सुलूक ओ तसव्वुफ़ में उनकी किताब सनाबुल मशहूर हो चुकी है। बदायूनी उनके हालात में लिखते हैं कि हिन्दी मुसीक़ी में नक़्श आराइयाँ करते थे और वज्द ओ हाल की मजलिसें उनसे गर्म होती थीं।

बैरमख़ां मुसीक़ीये-हिंद का बड़ा क़दरशनास था और उसके लड़के अब्दुर्रहीम ख़ानख़ानां की क़दरशनासियाँ तो इस दर्जे तक पहुँच गई थीं कि अकबर और जहाँगीर की शाहाना फ़य्याज़ियाँ भी उनका मुक़ाबला न कर सकीं। अब्दुलबाक़ी निहावंदी ने मआसरे-रहीमी[3] के ख़ात्मे में जहाँ उन उल्मा ओ शोअरा का ज़िक्र किया है जो ख़ानख़ानां की सरकार से वाबस्ता[4] थे, वहाँ मुसीक़ी के बाकमालों के नाम भी गिनवाये हैं। उनमें ईरानी और हिन्दुस्तानी, हिन्दू और मुसलमान दोनों थे। शाहनवाज़ख़ाँ सफ़वी के हालात में साहबे-मआसिरुल उमरा ने लिखा है कि "शेफ़्तये-मुसीकी बूद ओ ख़्वानिंदहा ओ साज़िंदहा कि पेशे-ख़ुद जमा कर्दा बूद नज़ीर न दाश्तंद।"[5] करीब क़रीब यही अल्फ़ाज़ होंगे। हाफ़िज़े से लिख रहा हूँ और किताब देखे हुये सोलह साल गुज़र गये। ज़ैनखां कोका का उलूमे-दर्सिया में शग़फ़ मालूम है। पंजाब की सूबेदारी के जमाने में भी उसने दर्स ओ तदरीस का मशग़ला बिलइल्तज़ाम जारी रखा था। लेकिन उसके हालात में भी सब लिखते हैं कि "ब कबित ओ राग शग़फ़े दाश्त ओ साज़हा बकमाले-हुस्न ओ ख़ूबी मीनवाख़्त।[6] उसका लड़का मुग़लखां भी इस बाब में अपने बाप का जानशीन था। ख़ाने-कलां मीर मुहम्मद जो शम्सुद्दीन अतगा का भाई था, मुसीक़ीये-हिंद के इल्म ओ महारत में मुमताज़ समझा जाता था। मिर्ज़ा ग़ाज़ी खां बिन जानी बेग हाकिमे-सिंध ओ कंधार की निस्बत सब लिखते हैं कि नग़मा परवाज़ी, तंबूरनवाज़ी और तमाम साज़ों के बजाने में बेनज़ीर था। मुल्ला मुरशिद यज़्दजरदी ने इसी की मदह में यह रुबाई कही थी :

**गर नग़मये-साज़त ब सुकूं मीआयद**
**रम्ज़े स्त बगोयमत कि चुं मीआयद**

---

१. अत्यंत लगाव २. संशोधन के लिये ३. रहीम के हाल में ४. ताल्लुक़ रखते थे ५. संगीत का अनुरागी था और गाने और बजानेवाले जो कि उसने अपने यहाँ जमा किये थे उनकी कोई मिसाल नहीं है ६. कवित्त और राग से रुचि रखता था और साजों को कमाल की ख़ूबी से बजाता था।

**अज बस कि बगिर्दे-जख़्माअ़त मीगरदद**
**पेचीदा ज तंबूर बरूं मी आयद ![1]**

ख़ाने-ज़मां मीर ख़लील ने जो यमीनुद्दौला आसफ़ख़ां का दामाद था, इस फ़न में ऐसी महारत बहम पहुँचाई थी कि लोग अपने इख़्तलाफ़ात[2] उसके आगे फ़ैसले के लिये पेश करते। सरसबाई जो शहज़ादा मुरादबख़्श की महबूबा थी, ख़याल गाने में अपना जवाब नहीं रखती थी। मगर ख़ुद शहज़ादे की फ़नदानी का मर्तबा इतना बुलंद था कि वो उसकी शागिर्दी पर नाज़ करती। औरंगज़ेब ने जब मुराद को क़ैद किया तो सरसबाई भी तैयार हो गई कि उसके साथ क़ैद ओ बंद की सख़्तियाँ गवारा करे। चुनांचे मुराद के साथ क़िलअ़े-ग्वालियार में अर्से तक महबूस रही।

मिर्ज़ा ईसाख़ाँ तरख़ान जिसने जानीबेग की वफ़ात के बाद सिंध में बड़ी शोरिश बरपा की थी नग़्मा संजी और साज़नवाज़ी में अपना जवाब नहीं रखता था।

अब इस वक़्त हाफ़िज़े की गिरहें खुलने लगी हैं तो बेशुमार वाक़यात सामने आ-रहे हैं। शहज़ादा ख़ुर्रम की मां मानमती जो राजा उदयसिंह की बेटी थी जब जहाँगीर के महल में आई तो उसके गाने का महल में शोहरा हुआ। जहाँगीर चूंकि ख़ुद माहिरे-फ़न था इसलिये उसने इम्तिहान लिया और जब देखा कि इम्तिहान में पूरी उतरी तो बहुत ख़ुश हुआ और ख़ुशआवाज़ ख़वासों का एक हल्क़ा उसके सुपुर्द कर दिया कि अपनी तालीम ओ तरबियत से उन्हें तैयार करे। ख़ुद ख़ुर्रम याने शाहजहाँ के ज़ौक़ ओ मुनासिबते-फ़न का यह हाल था कि तानसेन का जानशीन लालख़ां उसका नाम लेकर कान पकड़ता था। ध्रुपद में शाहजहाँ के रुसूख़े-ज़ौक़[3] का मुवर्रिख़ों ने ख़ुसूसियत के साथ ज़िक्र किया है।

निज़ामुलमुल्क आसफ़जाह के लड़के नासिरजंग शहीद को मुसीक़ी के शौक़ ने संस्कृत ज़बान की तहसील का शौक़ दिलाया ताकि क्लासिकल मुसीक़ी की क़दीम किताबों का बराहे-रास्त मुताला कर सके। उसके हालात में साहबे-शहादतनामा लिखते हैं कि ज़बाने-संस्कृत से वाक़िफ़ और मुसीक़ी और संगीत में माहिर था।

उस अहद में एक अमीर की फ़य्याज़ियाँ[4] तरक्क़ीये-फ़न के लिये शाहाना

---

१. अगर गीत तेरे साज़ से शांत हो जाय तो यह एक राज़ है कि मैं बताता हूँ कि क्यों ऐसा होता है। वह तेरी मिज़राब के चारों ओर लिपट जाता है और फिर तेरे तंबूरे से बाहर आता है। २. विरोध ३. रुचि की रुझान ४. उदारता।

फ़य्याज़ियों से कम नहीं होती थीं। शेख़ संलीम चिश्ती का पोता इस्लामख़ां जहाँगीर के अहद में बंगाल का सूबेदार हुआ तो उसकी सरकार में अस्सी हज़ार रुपया माहवार राग और रक़्स[1] के तायफ़ों[2] पर ख़र्च किया जाता था। साहबे-मआसिरुलउमरा लिखते हैं कि उसके दस्तरख्वान पर एक हज़ार लंगरियां* कमाले-तकल्लुफ़ ओ एहतिमाम से दोनों वक़्त चुनी जाती थीं मगर ख़ुद उसका यह हाल था कि ज्वार की रोटी और साठी का ख़ुश्का[3] साग के साथ खाता और किसी दूसरे खाने में हाथ न डालता। यह भी लिखा है कि वो उम्र भर जामये-ख़ासा के नीचे गाढ़े का कुर्ता पहनता रहा और पगड़ी के नीचे भी गाढ़े की ताक़िया[4] ओढ़ता।

औरंगजेब के फ़क़ीहाना तक़श्शुफ़[5] से अगरचे फ़ुनूने-लतीफ़ा की गरम-बाज़ारी सर्द पड़ गई, मगर यह जो कुछ हुआ सब दरबारे-शाही तक महदूद था। पिछली आबपाशियों ने मुल्क के हर गोशे में जो नहरें रवां कर दी थीं वो इतनी तुनुक माया न थीं कि शाही सरपरस्ती का रुख़ फिरते ही ख़ुश्क होना शुरु हो जातीं। बिला शुबहा आलमगीरी अहद में शाही सरकार के कारख़ाने बंद हो गये थे, लेकिन मुल्क के हज़ारों लाखों घरों के कारख़ाने कौन बंद कर सकता था? मैंने इस मकतूब की इब्तदा में फ़ारसी की किताब 'रागदर्पन' का ज़िक्र किया है। यह किताब फ़क़ीरुल्ला सैफ़ख़ां ने मुरत्तब की थी जो इसी आलमगीरी अहद का एक अमीर और नासिरअली सरहिंदी का ममदूह[6] था। शेरखां लोधी साहबे-मिरातुलख़याल भी इसी अहद में था जिसने ईरानी मुसीक़ी और हिन्दुस्तान मुसीक़ी दोनों में दस्तगाह पैदा की और फिर दोनों पर एक मबसूत[7] किताब लिखी। तज़किरा मिरातुल ख़याल में भी एक फ़सल मुसीक़ी पर लिखी है और अपने ज़ौक़े फन का ज़िक्र किया है। मुसीक़ी पर उसकी किताब मेरी नज़र से गुज़र चुकी है। उसका एक ख़ुशख़त नुस्ख़ा रायल एशियाटिक सोसाइटी बंगाल के कुतुबख़ाने में मौजूद है।

इस सिलसिले में ख़ुद औरंगज़ेब की ज़िंदगी का एक वाक़या क़ाबिले-ज़िक्र है।

बुरहानपुर के हवाली[8] में एक बस्ती ज़ैनाबाद के नाम से बस गई थी।

---

१. नाच और गाने के २. मंडली ३. चावल ४. टोपी ५. फ़क़ीरी स्वभाव ६. स्वामी, सरपरस्त, जिसकी कवि तारीफ़ करे उसे उसका ममदूह कहते हैं ७. बड़ी ८. पास।

* लंगरी लकड़ी की रोग़न की हुई सीनी (तश्तरी) को कहते हैं जो लकड़ी के तश्त (थाल) की तरह बहुत बड़ी होती थी और एक मुसल्लम गोसफ़ंद बिरियान (पूरा भुना हुआ बकरा) उसमें रखा जा सकता था।

इसी ज़ैनाबाद की रहने वाली एक मुग़न्निया थी जो ज़ैनाबादी के नाम से मशहूर हुई और उसके नग़मा ओ हुस्न की तीर अफ़गनियों[1] ने औरंगज़ेब को ज़मानये शहज़ादगी में ज़ख़्मी किया। साहबे-मआसिरुल उमरा ने इस वाक़ये का ज़िक्र करते हुये क्या ख़ूब शेर लिखा है :

**अजब गीरंदा दामे बूद दर आशिक़ रुबाईहा**
**निगाहे-आशनाये-यार पेश अज़ आश्नाईहा ![2]**

औरंगज़ेब के इस मआशिक़ा[3] की दास्तान बड़ी ही दिलचस्प है। इससे मालूम होता है कि अगरचे उलुलअज़्मियों[4] की तलब ने उसे लोहे और पत्थर का बना दिया था, लेकिन एक ज़माने में गोश्त ओ पोस्त का आदमी भी रह चुका था और कह सकता था कि :

**गुज़र चुकी है यह फ़स्ले-बहार हम पर भी**

अभी थोड़ी देर हुई हम यमीनुद्दौला के दामाद मीर ख़लील ख़ाने-ज़मां का तज़किरा कर रहे थे। उस ख़ाने-ज़मा की बीवी औरंगज़ेब की ख़ाला[5] होती थी। एक दिन औरंगज़ेब बुरहानपुर के बाग़ आहूख़ाने में चहलक़दमी कर रहा था, और ख़ाने-ज़मां की बीवी याने उसकी ख़ाला भी अपनी ख़वासों के साथ सैर करने के लिये आई हुई थी। ख़वासों में एक ख़वास ज़ैनाबादी थी जो नग़मा-संजी[6] में सहरकार[7] और शेवये-दिलरुबाई[8] ओ रानाई[9] में अपना जवाब नहीं रखती थी। सैर ओ तफ़रीह करते हुये यह पूरा मजमा एक दरख़्त के साये में से गुज़रा जिसकी शाख़ों में आम लटक रहे थे। जूं ही मजमा दरख़्त के नीचे पहुँचा ज़ैनाबादी ने न तो शहज़ादे की मौजूदगी का कुछ पास ओ लिहाज़ किया न उसकी ख़ाला का। बेबाकाना[10] उछली और एक शाख़े-बुलंद से एक फल तोड़ लिया। ख़ाने-ज़मां की बीवी पै यह शोख़ी गरां गुज़री और उसने मलामत की तो ज़ैनाबादी ने एक ग़लत अंदाज़ नज़र शहज़ादे पर डाली और पिशवाज़ सँभालते हुये आगे निकल गई। यह एक ग़लत अंदाज़ नज़र कुछ ऐसी क़यामत की थी कि उसने शहज़ादे का काम तमाम कर दिया और सब्र ओ क़रार ने ख़ुदा हाफ़िज़ कहा :

**बाला बुलंद इश्वागरे-सर्वे-नाज़े-मन**
**कोताह कर्द क़िस्सये-ज़ुहदे-दराज़े-मन[11]**

---

१. तीरंदाज़ी २. आशिक़ को पकड़ने में एक अजब जाल था, अनुराग से पहले यार की आँखों से पहले ही अनुराग हो गया ३. प्रेमिका ४. ऊँचे इरादे ५. मौसी ६. गाने में ७. जादूगर ८. मन को मोहने में ९. ख़ूब-सूरती १०. बेधड़क ११. लंबे क़द के नाज नखरोंवाले मेरे सर्व के पेड़ ने (प्रेमिका ने) मेरी लंबी तपस्या के क़िस्से को ख़त्म कर दिया।

साहबे-मश्रासिरुलउमरा ने लिखा है कि — "बकमाले-इबराम श्रो समाजत ज़ैनाबादी रा अज़ ख़ालये-मोहतरमा ख़ुद गिरफ़्ता, बा आं हमा ज़ुहदे-ख़ुश्क श्रो तफ़क़्क़ुह बहत शेफ़्ता श्रो दिलदादाये-ऊ शुद। क़दहे-शराब बदस्ते ख़ुद पुरकर्दा मीदाद। गोयंद रोज़े ज़ैनाबादी हम क़दहे-बादा पुरकर्दा बदस्ते-शहज़ादा दाद श्रो तकलीफ़े-शुर्ब नमूद।" याने बड़ी मिन्नत श्रो इलहाह करके अपनी ख़ाला से ज़ैनाबादी को हासिल किया और बावजूद उस ज़ुहदे-ख़ुश्क और ख़ालिस तफ़क़्क़ुह के जिसके लिये उस अहद में भी मशहूर हो चुका था, उसके इश्क़ श्रो शेफ़्तगी में इस दर्जे बेक़ाबू हो गया कि अपने हाथ से शराब का प्याला भर भर कर पेश करता और आलमे-नशये श्रो सुरूर की रानाइयाँ देखता। कहते हैं कि एक दिन ज़ैनाबादी ने अपने हाथ से जाम लबरेज़ करके औरंगज़ेब को दिया और इसरार किया कि लबों से लगा ले। देखिये उरफ़ी का एक शेर क्या मौक़े से याद आ गया है, और क्या चस्पां हुआ है:

**साक़ी तुई, श्रो सादादिली बीं कि शैख़े शहर**
**बावर न मी कुनद कि मलिक मयगुसार शुद![1]**

शहज़ादे ने हरचंद अिज्ज़ श्रो नियाज़[2] के साथ इल्तजायें कीं कि मेरे-इश्क़ श्रो दिलबाख़्तगी का इम्तहान इस जाम के पीने पर मौक़ूफ़ न रखो:

**मय हाजत नेस्त मस्तीअम रा**
**दर चश्मे-तू ता ख़ुमार बाक़ी स्त[3]**

लेकिन उस ऐयार को रहम न आया:

**हनूज़ ईमान श्रो दिल बिसियार ग़ारत करदनी दारद**
**मुसलमानी · मयामोज़ां दर चश्मे-नामुसलमां रा![4]**

नाचार शहज़ादे ने इरादा किया कि प्याला मुँह से लगा ले। गोया बलक़द हम्मत अिही व हम्मा बिहा[5] की पूरी रुयदाद पेश आ गई।

**इश्क़श ख़बर ज़ आलमे-मदहोशी आवुरद**
**अहले - सलाहरा बक़दहनोशी आवुरद![6]**

---

१. साक़ी तू है और यह सादादिली देख कि शहर का शैख़ इस बात पर विश्वास नहीं करता कि बादशाह शराब पीता है २. विनय ३. मेरी मस्ती के लिए शराब की ज़रूरत नहीं है जब तक कि तेरी आँखों में नशा है ४. अभी बहुत ईमान और दिल ग़ारत करने हैं। नामुसलमान की आँखों को मुसलमानी मत सिखा ५. वह उसकी तरफ़ बढ़ी और वह उसकी तरफ़ बढ़ा ६. उसका प्रेम मदहोशी की दुनिया की ख़बर लाता है, नेक लोगों को शराब पीने की तरफ़ रुजू करता है।

लेकिन जूं ही उस फ़ुसूंसाज़[1] ने देखा कि शहज़ादा बेबस होकर पीने के लिये आमादा हो गया है, फ़ौरन प्याला उसके लबों से खींच लिया और कहा— "ग़रज़ इम्तिहाने-इश्क़ बूद, न कि तल्ख़कामीये-शुमा।"[2]

**ईं जौर दीगर स्त कि आज़ारे-आशिक़ां**
**चंदां न मीकुनद कि ब आज़ार ख़ू कुनंद !**[3]

रफ़्ता रफ़्ता मामला यहाँ तक पहुँचा कि शाहजहाँ तक ख़बरें पहुँचने लगीं और वक़ायानवीसों के फ़र्दों में भी इसकी तफ़सीलात आने लगीं। दारा शिकोह ने इस हिकायत को अपनी सिआअत ओ ग़म्माज़ी[4] का दस्त-माया[5] बनाया। वो बाप को बराबर तवज्जो दिलाता "बबीनेद ईं मुज़व्वरे रियाई च सलाह ओ तक़वा साख़्ता अस्त ?"[6] हा, फ़ैज़ी ने क्या ख़ूब कहा है :

**च दस्त मी बुरी अय तेग़े-इश्क़ अगर दाद स्त**
**बबुर ज़बाने - मलामतगरे - ज़ुलेख़ारा !**[7]

नहीं मालूम इस क़ज़िये[8] का गुंचा क्योंकर गुल करता, लेकिन क़ज़ा ओ क़दर[9] ने ख़ुद ही फ़ैसला कर दिया। यानी ऐन उरूजे-शबाब में[10] ज़ैनाबादी का इंतक़ाल हो गया। औरंगाबाद में बड़े तालाब के किनारे उसका मकबरा आज तक मौजूद है :

**ख़ुद रफ़्ता अेम ओ कुंज मज़ारे गिरफ़्ता अेम**
**ता बारे-दोश कस न शवद उस्तख़्वाने-मा !**[11]

आपने आक़िल ख़ां राज़ी के हाल में यह वाक़या पढ़ा होगा कि ज़मानये-शहज़ादगी में औरंगज़ेब को एक परस्तारे-ख़ास[12] की मौत से सख़्त सदमा पहुँचा था, लेकिन उसी दिन शिकार के एहतिमाम[13] का हुक्म दिया गया। इस बात पर वाबिस्तगाने-दौलत[14] को ताज्जुब हुआ कि सोगवारी की हालत में सैर ओ तफ़रीह और शिकार का क्या मौक़ा था। जब औरंगज़ेब शिकार के लिये

१. जादूगरनी २. इससे तुम्हारे प्रेम की परीक्षा लेनी थी, न कि तुम्हारे मुँह को कड़वा करना था ३. यह एक दूसरा ज़ुल्म है कि वो आशिकों को इतना दुःख नहीं देता कि उस दुःख की आदत पड़ जाये ४. चुग़लख़ोरी ५. वसीला ६. देखिये इस धोखेबाज़ ने कैसी नेकी और परहेज़ का रास्ता लिया है ७. हाथ क्या काटती है ओ प्रेम की तलवार, अगर न्याय है तो ज़ुलेख़ा को मलामत करने वालों की ज़बान काट ८. झगड़ा ९. क़िस्मत १०. चढ़ती जवानी में ११. मैं ख़ुद चल दी और मज़ार के कुंज में जा बैठी ताकि मेरी हड्डियाँ किसी के कंधों का बोझ न बनें १२. ख़ास ग़ुलाम १३. बंदोबस्त १४. उसकी सरकार से ताल्लुक़ रखने वाले।

महल से निकला तो आक़िलख़ां ने कि मीरे-अस्कर[1] था, तनहाई का मौक़ा निकाल कर अर्ज़ किया — इस गम ओ अंदोह की हालात में शिकार के लिये निकलना किसी ऐसी ही मसलहत[2] पर मबनी[3] होगा जिस तक हम ज़ाहिर-बीनों की निगाह नहीं पहुँच सकती। औरंगजेब ने जवाब में यह शेर पढ़ा।

**नालाहाये-खानगी दिलरा, तसल्लीबख़्श नेस्त**
**दर बयाबां मीतवां फ़रयाद ख़ातिरख़्वाह कर्द[4]**

इस पर आक़िलख़ाँ की ज़बान से बेसाख़्ता यह शेर निकल गया :

**इश्क़ च आसां नमूद, आह च दुश्वार बूद**
**हिज्र च दुश्वार बूद, यार च आसां गिरफ़्त ![5]**

औरंगज़ेब पर रिक़्क़त[6] का आलम तारी हो गया। दरयाफ़्त किया कि यह शेर किसका है? आक़िलख़ां ने कहा — उस शख़्स का है जो नहीं चाहता कि अपने आपको ज़ुमरये-शोअ़रा[7] में महसूब[8] कराये। औरंगज़ेब समझ गया कि ख़ुद आक़िलख़ां का है। बहुत तारीफ़ की और उस दिन से उसकी सरपरस्ती अपने ज़िम्मे ले ली। इस हिकायत में जिस "परस्तारे-ख़ास" का ज़िक्र आया है उससे मक़सूद वही ज़ैनाबादी है।

साहबे-मआसिरुलउमरा ने ख़ाने-ज़मां के हाल में लिखा है कि फ़न्ने-मुसीक़ी में पूरी महारत रखता था और कारोबारे-मनसब के इनहिमाक[9] के साथ राग ओ रंग की मशग़ूलियतें भी बराबर जारी रहती थीं। परीचहरगाने-ख़ुशआवाज़[10] और मुग़न्नियाते-इश्वातराज़[11] उसकी सरकार में हमेशा जमा रहती थीं। उन्हीं में ज़ैनाबादी भी थी जिसकी निस्बत कहा जाता है कि उसकी मदख़ूला[12] थी।

ख़ुद औरंज़ेब भी मुसीक़ी के फ़न से बेख़बर न था क्योंकि तमाम शह-ज़ादों की तरह उसने भी इसकी तहसील की होगी। अलबत्ता आगे चल कर उसकी तबीयत की उफ़्ताद ने दूसरी राह इख़्तियार की। इसलिये उसके इश्त-ग़ाल ओ ज़ौक़ से कनाराकश हो गया। और सल्तनत पर क़ब्ज़ा पाने के बाद तो सिरे से यह कारख़ाना ही बंद कर दिया। गवैयों ने मुसीक़ी का जनाज़ा निकाला तो उसने कहा इस तरह दफ़न करना कि फिर क़ब्र से न उठ सके।

---

१. फ़ौज का मीर २. राय ३. अवलंबित ४. एकांत घर के कोने में बैठ कर रोने से दिल को तसल्ली नहीं होती, मन चाही फ़रियाद जंगल में ही कर सकते हैं ५. प्रेम कितना आसान दिखाई दिया था, लेकिन अफ़सोस कितना दुश्वार था। वियोग कितना दुश्वार था लेकिन यार नें उसे कितना आसान समझा ६. रोना ७. कवियों के गिरोह में ८. गिनाये ९. डूबा होने पर भी १०. गाने वाली सुंदरियाँ ११. नाज़ नख़रे वाली गाने वाली १२. रखैल।

लेकिन औरंगज़ेब के सारे मंसूबों की तरह सल्तनत का यह परहेज़ी मिज़ाज भी ज़्यादा दिनों तक न चल सका, और उसकी ज़िंदगी के साथ ही ख़त्म हो गया। जिस तरह इंगलिस्तान में प्युरीटन (Puritan) अहद की ख़ुशमिज़ाजियाँ इआदये हाल[1] के साथ ही ख़त्म हो गई थीं, उसी तरह यहाँ भी औरंगज़ेब की आँख बंद होते ही सल्तनत का मिज़ाज फिर लौट आया। फ़र्रुख़सियर और मुहम्मदशाह के अहद की तरदिमाग़ियाँ दर असल इसी आलमगीरी ख़ुश्कमिज़ाजियों का रद्दे-अमल[2] था। सैयद अब्दुलजलील मुहद्दिस बिलग्रामी ने फ़र्रुख़सियर की तबरीक में जो मसनवी लिखी है उससे उस अहद की इशरत मिज़ाजियों का अंदाज़ा किया जा सकता है।

हिन्दुस्तान के क़ुदमाये-फ़न[3] ने मुसीक़ी और रक़्स की एक ख़ास क़िस्म ऐसी क़रार दी है जिसकी निस्बत उनका ख़याल था कि सहराई[4] जानवरों को बेख़ुद करके राम करने में ख़ुसूसियत के साथ मुअस्सिर[5] है। अकबर के ज़माने में रक़्स और गाने की यह क़िस्म शिकारे-क़मारग़ा के सरोसामान में दाख़िल हुई और उसके तायफ़े[6] बाकमालाने-फ़न की निगरानी में तैयार कराये गये। आनंदराम मुख़लिस ने मिरातुल मुस्तलहात में इस तरीक़े शिकार की बाज़ दिलचस्प तफ़सीलात लिखी हैं। वो लिखता है कि जब शिकारे-क़मारग़ा का एहतिमाम किया जाता था तो ये तायफ़े शिकारगाह में भेज दिये जाते थे और रक़्स ओ सरूद[7] शुरु कर देते थे। थोड़ी देर के बाद आहिस्ता आहिस्ता चारों तरफ़ से हिरन सर निकालने लगते और फिर रक़्स ओ सरूद की महवियत[8] उन्हें बिल्कुल तायफ़े के क़रीब पहुंचा देती। जहाँगीर ने एक मर्तबा शिकारे-क़मरग़ा का क़स्द[9] किया और इसी रक़्स ओ सरूद का जाल बिछाया। जब हिरनों के ग़ोल हर तरफ़ से निकलकर सामने आ खड़े हुए तो नूरजहाँ की ज़बान पर बेइख़्तियार अमीर ख़ुसरो का यह शेर तारी हो गया :

**हमा आहवाने-सहरा सरे-ख़ुद निहादा बर कफ़**
**ब उम्मीदे-आं कि रोज़े ब शिकार ख़्वाही आमद ![10]**

यह शेर सुनकर जहाँगीर की ग़ैरते-मर्दुमी[11] ने गवारा न किया कि शिकार के लिये हाथ उठाये। दिलगिरफ़्ता वापस आ गया।

यह ख़याल कि जानवर गाने से मुतास्सिर होते हैं, दुनिया की तमाम

---

१. वर्तमान काल के ख़त्म होते ही २. प्रतिक्रिया ३. पुराने जानकारों ने ४. जंगली ५. प्रभाव के ६. मंडलियाँ ७. नाच गाना ८. तल्लीनता ९. इरादा १०. जंगल के सारे हिरन अपने सिरों को हथेली पर रखे हुये हैं और इस उम्मीद में हैं कि शायद किसी दिन शिकार के लिये तुम आओगे ११. पौरुष का स्वाभिमान।

क़ौमों की क़दीमी रवायतों में पाया जाता है। तौरात में है कि हज़रत दाऊद की नग़्मा सराई परिंदों को बेख़ुद कर देती थी। यूनानी रवायत में भी एक से ज़्यादा अशख़ास की निस्बत ऐसा ही अक़ीदा ज़ाहिर किया गया है। हिन्दुस्तान के क़ुदमाये-फ़न ने तो इसे एक मुसल्लमा हक़ीक़त[1] मान कर अपनी बेशुमार अमलियात की बुनियादें इसी अक़ीदे पर उस्तवार[2] की थीं। साँप, घोड़े और ऊँट का तास्सुर आम तौर पर तस्लीम कर लिया गया है। हुदी की लय अगर रुक जाती है तो महमिल की तेज़ रफ़्तारी भी रुक जाती है।

**हुदीरा तेज़तर मीख़्वां चु महमिल रा गरां बीनी![3]**

अलबेरुनी ने किताबुलहिंद में राग के ज़रिये शिकार करने के तरीक़ों का ज़िक्र किया है। वो ख़ुद अपना मशाहिदा नक़ल करता है कि शिकारी ने हिरन को हाथ से पकड़ लिया था और हिरन में भागने की क़ुव्वत बाक़ी नहीं रही थी। वो हिन्दुओं का यह क़ौल भी नक़ल करता है कि अगर एक शख़्स इस काम में पूरी तरह माहिर हो तो उसे हाथ बढ़ाकर पकड़ने की भी ज़रूरत पेश न आये। वो सैद को जिस तरफ़ ले जाना चाहे सिर्फ़ अपने राग के ज़ोर से लगाये ले जाये। फिर लिखता है, जानवरों की इस महवियत ओ तसख़ीर[4] को अवाम तावीज़ और गंडे का असर समझते हैं, हालांकि यह महज़ गाने की तासीर है। फिर एक दूसरे मुक़ाम में जहाँ जज़ीरये-सरनदीप का ज़िक्र किया है, लिखता है, यहाँ बंदर बहुत हैं। हिन्दुओं में मशहूर है कि अगर कोई मुसाफ़िर उनके ग़ोल में फँस जाये और रामायन के वो अशआर जो हनुमान की मदह[5] में लिखे गये हैं पढ़ने लगे तो बंदर उसके मुतीअ[6] हो जायेंगे और उसे कुछ नुक़सान नहीं पहुँचेगा। फिर कहता है कि अगर यह रवायत सही है तो इसकी तह में भी वही गाने की तासीर काम करती होगी। पहली तसरीह ग़ालिबन इस बाब में है जो "फ़ीज़िक्रे उलूमेहिम कासिरतुल अजनिहा अलाउ फ़ुकिल हियल"[7] के उनवान से है और दूसरी तसरीह इसके बाद के बाब में मिलेगी जो "फ़ी मआरिफ़ेसक्का मिन बिलादहिम व अनहारिहिम"[8] के उनवान से लिखा है।

लेकिन यह अजीब बात है कि ज़मानये-हाल[9] का इल्मुलहैवान इस ख़याल की वाक़यीयत तस्लीम नहीं करता। और तास्सुरात के मुशाहिदात को दूसरी

---

१. पूर्ण सत्य २. मज़बूत की हैं ३. हुदी एक प्रकार का गाना है जो ऊँटों के काफ़ले के साथ गाया जाता है। यहाँ कहते हैं जब महफ़िल भारी हो तो हुदी को तेज़ आवाज़ में गाओ ४. सधाना ५. स्तुति ६. बस में ७. किसी बहाने से जानवरों के बाज़ू तोड़ देने का अध्याय ८. उनके शहरों और नदियों की भिन्न भिन्न जानकारी का अध्याय ९. वर्तमान का।

इल्लतों पर महमूल करता है। साँप के बारे में तो कहा जाता है कि उसमें सिरे से समाअ़त[१] का हास्सा[२] ही नहीं है।

वाला दाग़स्तानी साहबे-रियाज़-उश्शोअ़रा क़िज़लबाशख़ाँ उम्मीद, मीर मग़ज़ फ़ितरत मोसुवी, मौतमिनुद्दौला इसहाक़ ख़ां शूस्तरी, ये सब ताज़ा विलायत ईरानी थे, लेकिन हिन्दुस्तान की सोहबतों से आश्ना होते ही उन्होंने महसूस किया कि मुसीक़ीये-हिंद से वाक़फ़ियत पैदा किये बग़ैर अपनी दानिश ओ साइस्तगी की मसनद नहीं सँभाल सकते। इसके लिये उसकी तहसील नागुज़ीर है। क़िज़लबाशख़ां उम्मीद की मजालिसे-तरब का हाल क़ाज़ी मुहम्मद ख़ां अख़्तर ने अपने मकातीब में लिखा है। इससे अंदाज़ा किया जा सकता है कि इस फ़न में किस दर्जे दस्तगाह उसे हासिल हो गई थी। शैख़ अली हज़ीं ईरानी मुसीक़ी से पूरी तरह बाख़बर थे, लेकिन हिन्दुस्तान में उन्होंने हिन्दुस्तानी मुसीक़ी की भी तहसील की। पटना के क़याम के ज़माने में उनका यह दस्तूर था कि हफ़्ते के दो दिन मुसीक़ी की सोहबत के लिये मख़सूस कर दिये थे। शहर के बाकमाल हाज़िर होते और फ़न की बारीकियों के नमूने पेश करते।

अवध की नवाबी के दौर में तफ़ज़्ज़ुल हुसैन ख़ां अल्लामा के इल्म ओ फ़ज़ल की बड़ी शोहरत हुई। शूस्तरी साहिबे-तुहफ़तुलआलम कलकत्ते में उनसे मिला था। जब वो अवध की सफ़ारत के मनसब पर मामूर थे। वो लिखता है कि तमाम अ़लूमे-अक़लिया के साथ मुसीक़ी में भी दर्जये-इज्तिहाद[३] रखते हैं और शौक़ ओ ज़ौक़ का यह हाल है कि जब तक साज़ पर राग छेड़ा नहीं जाता उनकी आँखें नींद से आश्ना नहीं होतीं। एक माहिरे-फ़ून साज़िंदा सिर्फ़ इस काम के लिये मुलाज़िम है कि शब को ख़्वाबगाह में ख़्वाब आवर[४] गत छेड़ दिया करे।

लखनऊ के उल्मा फ़िरंगी महल में से बहरुलउलूम की निस्बत उनके बाज़ मआसिरों ने लिखा है कि फ़ने-मुसीक़ी में उनका रसूख़ आम तौर पर मुसल्लम था।

अलबत्ता यह ज़ाहिर है कि क़ौमों के अ़रूज ओ तरक़्क़ी के ज़माने में जो इश्तग़ाल[५] तहसीने-फ़िक्र[६] और तहज़ीबे-तबा[७] का बायस होता है वही दौरे तनज़्ज़ुल[८] में फ़िक्र के लिये आफ़त और तबीयत के लिये महलका[९] बन जाता है। एक ही चीज हुस्ने इस्तेमाल और ऐतदाले-अमल[१०] से फ़ज़्ल ओ कमाल का

---

१. सुनने का २. इंद्रिय ३. विशेष प्रवीणता ४. नींद लाने वाली ५. प्रवृत्ति ६. विचारों के सौंदर्य ७. स्वभाव के शिष्ट होने का ८. अवनति ९. हलाक करने वाली १०. योग्य प्रयोग।

ज़ेवर होती है, और सूये-इस्तेमाल[1] और इफ़रात ओ तफ़रीते-अमल से बद इख़लाक़ी और सद ऐबी का धब्बा बन जाती है। मुसीक़ी का एक शौक़ तो अकबर को था कि अपनी यलग़ारों[2] के बाद जब कमर खोलता तो मजलिसे-सिमाअ[3] ओ निशात से उनकी थकन मिटाता, और फिर एक शौक़ मुहम्मद शाह रंगीले को था कि जब तक महल की औरतें उसे धकेल धकेल कर पर्दे से बाहर न कर देतीं, दीवानख़ाने में क़दम नहीं रखता। सफ़दरजंग जब दीवान की मुहम्मात से थक जाता तो मुसीक़ी के बाकमालों को बारयाब[4] करता। उसी की नस्ल में वाजिदअली शाह का यह हाल था कि जब तबला बजाते बजाते थक जाता तो ताज़ा दम होने के लिये अपने वज़ीर अली नक़ी को बारयाबी का मौक़ा देता। मुसीक़ी का शौक़ दोनों को था मगर दोनों की हालतों में जो फ़र्क़ था, वो मोहताजे-बयान नहीं :

**सारत व मुर्सरिक़तिन व सिर्तु मुग़रिबिन**
**सत्तानु बैन मुर्शरिक़िन व मुग़रिबि**[5]

इस बात की आम तौर पर शोहरत हो गई है कि इस्लाम का दीनी मिज़ाज फ़ुनूने-लतीफ़ा के ख़िलाफ़ है, और मुसीक़ी मुहर्रमाते-शरअिया[6] में दाख़िल है। हालांकि इसकी असलियत इससे ज़्यादा कुछ नहीं कि फ़ुक़हा ने सद्दे-वसायल[7] के ख़्याल से इस बारे में तशद्दुद[8] किया, और यह तशद्दुद भी बाबे-क़ज़ा[9] से था न कि बाबे-तशरीअ[10] से। क़ज़ा का मैदान निहायत वसीअ है हर चीज़ जो सूये-इस्तेमाल से किसी मुफ़सिदे[11] का वसीला बन जाये, क़ज़ाअन रोकी जा सकती है। लेकिन इससे तशरीअ का हुक्मे-असली अपनी जगह से नहीं हिल जा सकता। कुलमन हर्रमज़ीनतुल लाहिल्लती अख़रजा लि इबादिही व तय्यिबाति व मिनअर्रिज़्की।[12]

लेकिन यह मबहस मैं यहाँ नहीं छेड़ना चाहता। यहाँ जिस ज़ावियये-निगाह से मामले पर नज़र डाली जा रही है, वो दूसरा है :

**मोमिन आ कीशे-मुहब्बत[13] में कि सब कुछ है रवा**
**हसरते - हुरमते - सहबा ओ मज़ामीर न खींच !**[14]

---

१. बुरे इस्तेमाल से २. चढ़ाइयों के बाद ३. गाने की मजलिस ४. दरबार में बुलाता ५. वह पूरब को चली गई और मैं पच्छिम को चला गया, पूरब और पच्छिम में बहुत बड़ा फ़ासला है ६. शरीअत से हराम ७. वसीलों को रोकना ८. सख़्ती ९. अदालत से १०. मज़हब से ११. फ़साद १२. ईश्वर ने जो अच्छी चीजें और अच्छे खाने अपने बंदों के लिये बनाये हैं उनको कौन हराम कर सकता है १३. प्रेम की राह १४. शराब और गाने के हराम होने की हसरत मत रख।

देखिये बात क्या कहनी चाहता था और कहाँ से कहाँ जा पड़ा ? अब लिखने के बाद सफ़हों पर नंबर लगाये तो मालूम हुआ कि फ़ुलस्केप के छब्बीस सफ़हे स्याह हो चुके हैं। बहर हाल अब क़लम रोकता हूँ।

हर्फ़े-नामंज़ूरे-दिल यक हर्फ़ हम बेश स्त ओ बस
मानिये-दिलख़्वाह गर सद नुस्ख़ा बाशद, हम कम स्त ![1]